कृष्णदास संस्कृत सीरीज
१५७

महाकविकालिदासप्रणीतं

# कुमारसम्भवं महाकाव्यम्

( सम्पूर्णम् )

आदितोऽष्टमसर्गपर्यन्तं मल्लिनाथकृतया 'सञ्जीविनी' व्याख्यया, अष्टमसर्गादारभ्य सप्तदशसर्गपर्यन्तं सीतारामकविकृतया व्याख्यया, 'सरला' हिन्दीव्याख्यया च विभूषितम्

सम्पादकः व्याख्याकारश्च
**डॉ० सुधाकर मालवीयः**
एम० ए०, पीएच० डी०, साहित्याचार्यः
संस्कृत विभाग, कला संकाय
काशी हिन्दू विश्वविद्यालयः, वाराणसी




कृष्णदास अकादमी, वाराणसी - १
१९९७

KRISHNADAS SANSKRIT SERIES
157

# KUMĀRASAṀBHAVAM MAHĀKĀVYAM

OF

MAHĀKAVI KĀLIDĀSA

I-VIII Cantos with **'Sañjīvinī'** Commentary of **Mallināth** and VIII-XVII Cantos with Commentary of **Sītārāma Kavi**

With **'Saralā'** Hindi Commentary

Edited & Translated by
**DR. SUDHĀKAR MĀLAVĪYA**
*M.A., Ph. D., Sāhityācārya*
Department of Sanskrit, Arts Faculty
Banaras Hindu University
Varanasi – 5




**KRISHNADAS ACADEMY**
VARANASI – 221001
1997

# भूमिका

महाकवि कालिदास संस्कृत के सर्वश्रेष्ठ कवि व नाटककार तथा भारतीय साहित्य और प्राचीन भारतीय अन्तरात्मा के प्रतिनिधि कवि हैं । भारतीय सौन्दर्य-दर्शन की सभी विभूतियाँ इनके साहित्य में समाहित हो गई हैं । एसे सुप्रसिद्ध कवि का जीवनचरित्र अद्यापि अनुमान का विषय बना हुआ है ।

महाकवि ने अपने ग्रन्थों में स्थान–स्थान पर जो विचार व्यक्त किये हैं, उनसे उनकी प्रकृति का पता चलता है । अपने "**रघुवंश**" महाकाव्य के प्रथम सर्ग में कवि ने अपनी विनम्र प्रकृति का परिचय दिया है । अपनी प्रतिभा को हीन बताते हुए महाकवि, रघु जैसे तेजस्वी कुल के वर्णन में स्वयं को असमर्थ पाते हैं और छोटी नाव द्वारा सागर को पार करने की तरह अपनी धृष्टता प्रदर्शित करते हैं (१/२-४) । **अभिज्ञानशाकुन्तल** में महाकवि, विद्वानों की महत्ता स्वीकार करते हुए, उनकी स्वीकृति पर ही अपनी रचना को सफल मानते हैं (शाकुन्तल १/२) । कवि होने पर भी उनमें आलोचक की प्रतिभा विद्यमान है । मालविकाग्निमित्र में वे प्रत्येक प्राचीन वस्तु को इसलिये स्तुत्य नहीं मानते कि वह पुरानी है और न नये पदार्थों को केवल नवीनता के कारण बुरा मानते हैं (मालविकाग्निमित्र १/२) ।

अनेक व्यक्तियों ने कालिदास की प्रशस्तियाँ की हैं, तथा अनेक ग्रन्थों में उनकी प्रशंसा के पद्य प्राप्त होते हैं । उदाहरणतः – राजशेखर, दण्डी, बाण (हर्षचरित १/१६), तिलकमञ्जरी (२५), आर्यासप्तशती (३५), सोड्ढल, कृष्णभट्ट, सोमेश्वर, श्रीकृष्ण कवि, भोज व सुभाषितरत्नभाण्डागार (२/१६, २/२१)। इनके सुप्रसिद्ध काव्य "**मेघदूत**" के तिब्बती तथा सिंहली भाषा में प्राचीन काल में ही अनुवाद हो चुके हैं । कालिदास उपमा–सम्राट् माने जाते हैं – (उपमा कालिदासस्य") और प्रचीन कवियों द्वारा कविकुलगुरु तथा कविताकामिनी के विलास जैसे दुर्लभ उपाधियों से ये विभूषित किये गये हैं ।

## कालिदास का काल और जीवनवृत्त

कालिदास के जीवन एवं जन्म-तिथि के बारे में विद्वानों में एकमत नहीं है, जिसके कई कारण बताये गए हैं । स्वयं कवि का अपने विषय में कुछ भी न लिखना,

इनके नाम पर कई प्रकार की किंवदन्तियों का प्रचलित होना तथा कृत्रिम नामों का जुड़ जाना और कालान्तर में संस्कृत-साहित्य में "कालिदास" नाम की उपाधि हो जाना। किंवदन्तियों के अनुसार ये अपने जीवन के प्रारम्भिक वर्षों में वज्रमूर्ख थे, तथा आगे चलकर देवी काली की कृपा से ये महान् पण्डित बने । किंवदन्तियाँ इन्हें विक्रम की सभा का रत्न व भोज की राजसभा का कवि भी बतलाती हैं ।

इनके बारे में लंका में भी एक जनश्रुति प्रचलित है । तदनुसार लंका के राजा कुमारदास की कृति "जानकीहरण" की प्रशंसा करने पर ये राजा द्वारा लंका बुलाए गए थे । इसी प्रकार इन्हें "सेतुबन्ध" महाकाव्य के प्रणेता प्रवरसेन का मित्र कहा जाता है एवं मातृचेट् से वे अभिन्न माने जाते हैं ।

इनके **जन्म–स्थान** के बारे में भी यही बात है । कोई इन्हें बंगीय, कोई काश्मीरी, कोई मालव निवासी, कोई मैथिल एवं कोई बक्सर के पास का रहने वाला बतलाता है । कालिदास की कृतियों में उज्जैन के प्रति अधिक आत्मीयता प्रदर्शित की गई है । अतः अधिकांश विद्वान् इन्हें मालव–निवासी मानने के पक्ष में है । इधर विद्वानों का झुकाव इस तथ्य की ओर अधिक है कि इनकी जन्मभूमि काश्मीर व कर्मभूमी मालवा थी । पद्मभूषण म. म. डॉ, **वासुदेव मिराशी** विदर्भ प्रदेश से भी इनका संबन्ध जोड़ते हैं ।

**कालिदास के स्थिति-काल** को लेकर भारतीय व पाश्चात्य पण्डितों में अत्यधिक वाद–विवाद हुआ है । इनका समय ईसा पूर्व प्रथम शताब्दी से लेकर ई० छठी शताब्दी तक माना जाता रहा है । परम्परागत अनुश्रुति के अनुसार महाकवि कालिदास, सम्राट् विक्रमादित्य के नवरत्नों में से एक थे । इनके ग्रन्थों में भी विक्रम के साथ रहने की बात सूचित होती है । कहा जाता है कि कालिदास के "शान्कुतल" का अभिनय विक्रम की "**अभिरूप-भूयिष्ठा**" परिषद में ही हुआ था । "विक्रमोर्वशीय" नाटक में भी "विक्रम" का नाम उल्लिखित है । "**अनुत्सेकः खलु विक्रमालङ्कारः**" इस वाक्य से भी ज्ञात होता है कि कालिदास का, विक्रम से संबन्ध रहा होगा । अभिनन्दकृत "रामचरित-महाकाव्य" के "**ख्यातिकामपि कालिदासकृतयो नीताः शकारातिना**" इस कथन से भी विक्रम के साथ महाकवि के संबन्ध की पुष्टि होती है । इससे स्पष्ट होता है कि कालिदास शकाराति अर्थात् शक आक्रान्ताओं को परास्त करने वाले विक्रम की सभा में रहे होंगे ।

कालिदास के समय निरूपण के बारे में तीन मत प्रधान हैं –

(क) कालिदास का आर्विर्भाव षष्ठ शतक में हुआ था,

(ख) इनकी स्थिति गुप्तकाल में थी और

(ग) विक्रम संवत् के आरम्भ में ये विद्यमान थे ।

**प्रथम मत** के पोषक **फर्ग्युसन** प्रभृति विद्वान् हैं । इनके मतानुसार मालवराज यशोधर्मा के समय में कालिदास विद्यमान थे । इन्होंने छठी शताब्दी में हूणों पर विजय प्राप्त कर, उनकी स्मृति में ६०० वर्ष पूर्व की तिथि देकर मालव-संवत् चलाया था । यही संवत् आगे चलकर विक्रम–संवत् के नाम से प्रचलित हुआ । इन विद्वानों ने "रघुवंश" में वर्णित हूणों की विजय के आधार पर कालिदास का समय छठी शताब्दी माना है –

**तत्र हूणावरोधानां भर्तृषु व्यक्तविक्रमम् ।**
**कपोलपाटलादेशि बभूव रघुचेष्टितम् ।।** (४/६६)

परन्तु यह मत अमान्य हो गया है क्योंकि कुमारगुप्त की प्रशस्ति के रचियता वत्सभट्टि (४७३ ई०) की रचना में कालिदासकृत "ऋतुसंहार" के कई पद्यों का प्रतिबिम्ब दिखाई देता है ।

**द्वितीय मत** के अनुसार कालिदास गुप्त–काल में हुए थे । इसमें भी दो मत हैं – एक के अनुसार वे कुमारगुप्त के राजकवि थे, और द्वितीय मतानुसार इन्हें चन्द्रगुप्त द्वितीय का राजकवि माना जाता है । प्रो० के० बी० पाठक ने इन्हें स्कन्दगुप्त विक्रमादित्य का समकालीन कवि माना है । इनके अनुसार वल्लभेदवकृत निम्न श्लोक ही इस मत का आधार है –

**विनीताध्वश्रमास्तस्य सिन्धुतीरविचेष्टनैः ।**
**दुधुवुर्वाजिनः स्कन्धांल्लग्नकुङ्कुमकेसरान् ।।**

पाश्चात्य विद्वानों ने इन्हें शकों को पराजित कर भारत से बाहर खदेड़ने वाले चन्द्रगुप्त द्वितीय का राजकवि माना है । "रघुवंश" के चतुर्थ सर्ग में वर्णित रघु–विजय, समुद्रगुप्त की दिग्विजय से साम्य रखती है तथा इन्दुमती के स्वयंवर में प्रयुक्त उपमा के वर्णन में चन्द्रगुप्त के नाम की ध्वनि निकलती है । परन्तु यह मत भी टिक नहीं पाया, क्योंकि द्वितीय चन्द्रगुप्त प्रथम विक्रमादित्य नहीं थे और इनसे भी पहले प्राचीन मालवा में राज्य करने वाले एक विक्रम का पता लग चुका है । अतः कालिदास की स्थिति गुप्तकाल में नहीं मानी जा सकती ।

**तृतीय मत** के अनुसार कालिदास ईसा पूर्व प्रथम शती के माने जाते हैं । वे विक्रमादित्य के नवरत्नों में प्रमुख माने गए हैं । **महाकवि हाल** की "गाथासप्तशती" में विक्रम नामक दानशील राजा का उल्लेख प्राप्त होता है (५/६४) । **स्मिथ** के अनुसार इसका रचना-काल ७० ई० के आसपास है । विद्वानों ने विक्रम का समय ईसा से एक सौ वर्ष पूर्व माना है । इन्हीं विक्रमादित्य को "शकारि" की उपाधि प्राप्त हुई थी । ईसा के १५० वर्ष पूर्व, शकों के भारत पर आक्रमण का विवरण प्राप्त होता है । अतः इससे "शकारि" उपाधि की संगति में भी कोई बाधा नहीं पड़ती । भारतीय

विद्वानों ने इस विक्रम को ऐतिहासिक व्यक्ति मान कर उनकी राजसभा में कालिदास की उपस्थिति स्वीकार की है । **अभिनन्द** ने अपने "रामचरित" में इस बात का उल्लेख भी किया है कि कालिदास की कृतियों को शकारि द्वारा ख्याति प्राप्त हुई थी ।

कालिदास के आश्रयदाता विक्रम का नाम महेन्द्रादित्य था । कवि ने अपने नाटक "विक्रमोर्वशीय" में अपने आश्रयदाता के इस नाम का संकेत किया है । बौद्धकवि **अश्वघोष ने,** जिनका समय विक्रम का प्रथम शतक है, कालिदास के अनेक पद्यों का अनुकरण किया है । इससे **कालिदास का समय, विक्रम संवत् का प्रथम शतक सिद्ध होता है** । कालिदास को उत्तरकालीन मानने वाले विद्वान्, कालिदास द्वारा अश्वघोष का अनुकरण मानते हैं ।

## कालिदास की कृतियाँ

कालिदास की सात कृतियाँ प्रसिद्ध हैं जिनमें ४ काव्य तथा ३ नाटक हैं । १. ऋतुसंहार, २. कुमारसंभव, ३. मेघदूत, ४. रघुवंश, ५. मालविकाग्निमित्र, ६. विक्रमोर्वशीय एवं ७. अभिज्ञानशाकुन्तल ।

## कालिदास का काव्य सौन्दर्य

अपनी तीन कृतियों द्वारा कालिदास भारतीय संस्कृति के रसात्मक व्याख्याता सिद्ध होते हैं । भारतीय संस्कृति के महान् विषयों – १. तप, २. तपोवन एवं ३. तपस्या, का इन्होंने विस्तारपूर्वक वर्णन किया है । शाकुन्तल, रघुवंश एवं कुमारसंभव में इन तीनों का उदात्त रूप अंकित है । कालिदास के काव्य में भारतीय सौन्दर्य–तत्त्व का उत्कृष्ट रूप चित्रण हुआ है । मनुष्य एवं प्रकृति दोनों का मधुर संपर्क व अद्‌भुत एकरसता दिखा कर कवि ने प्रकृति के भीतर स्फुरित होने वाली हृदय संवेदना को पहचाना है । इनके अधिकांश प्रकृति–वर्णन, स्वाभाविकता से पूर्ण व रसमय हैं । कवि ने प्रकृति को भावों का आलम्बन बना कर उसके द्वारा रसानुभूति कराई है । कुमारसंभव व शाकुन्तल में पशुओं पर प्रकृति के मादक एवं करुण प्रभाव का निदर्शन हुआ है । कुमारसंभव तो मानों कवि की सौंदर्य–चेतना की रमणीय रंगशाला ही है । इसमें कवि ने हिमालय को जड सृष्टि का रूप न देकर, "देवतात्मा" कहा है जहाँ पर सभी देवता आकर निवास करते हैं ।

कालिदास भारतीय सांस्कृतिक चेतना के पुनर्जागरण के कवि हैं । इनकी कलात्मक कविता में प्रेम, सौन्दर्य व मानवता को उन्नत करने वाले भावों की अभिव्यक्ति हुई है । रघुवंश के द्वितीय सर्ग में सुदक्षिणा व दिलीप के उदात्त स्वरूप के चित्रण में मानवचरित्र के अन्तःसौन्दर्य की अभिव्यक्ति हुई है । रघुवंश के इन्दुमती–स्वयंवर में

दीप–शिखा की अपूर्व उपमा के कारण कवि, "**दीपशिखा-कालिदास**" के नाम से विख्यात हो गये हैं ।

कालिदास ने जहाँ नागरिक जीवन की समृद्धि व विलासिता का चित्रण किया है वहीं तपोनिष्ठ साधकों के पवित्र वास-स्थानों का भी स्वाभाविक चित्र उपस्थित किया है । कवि का मन जितना उज्जयिनी, अलका व अयोध्या के वर्णन में रमा है, उससे कम आसक्ति पार्वती की तपःनिष्ठा एवं कण्व ऋषि के आश्रम वर्णन में नहीं दिखाई पड़ती ।

कालिदास रसनिष्ठ कलाकार हैं । वे प्रधानतः शृङ्गार रस की ओर आकर्षित हैं । किन्तु अज-विलाप, रति-विलाप व यक्ष के अश्रु-सिक्त संदेश-कथन में करुणा का श्रोत उमड़ पड़ता है । अज-विलाप एवं रति-विलाप में अतीत की प्रणयक्रीडा की मधुर स्मृति के चित्र रह-रह कर पाठकों के हृदय के तारों को झंकृत कर देते हैं ।

एक सफल नाटककार होने के कारण कालिदास ने अपने दोनों प्रबन्ध-काव्यों में नाटकीय संवादों का अत्यन्त कुशलता के साथ नियोजन किया है । दिलीप-सिंह-संवाद, रघु-इन्द्र-संवाद, एवं पार्वती-ब्रह्मचारी-संवाद, उत्कृष्ट संवाद-कला का निदर्शन करते हैं ।

इस प्रकार कालिदास ने अपने ग्रन्थों में स्थान-स्थान पर समस्त भारतीय विद्या के प्रौढ़ अनुशीलन का परिचय दिया है । इनकी राजनैतिक व दार्शनिक एवं सामाजिक मान्यताएं ठोस आधार पर अधिष्ठित हैं । इन्होंने जीवन के शाश्वत एवं सार्वभौमिक तत्त्वों का रसात्मक चित्र प्रस्तुत कर वास्तविक अर्थ में "विश्वकवि" की उपाधि प्राप्त की है ।

## कुमारसंभव और उसका परिमाण

कुमारसम्भवम् महाकवि कालिदास कृत प्रख्यात महाकाव्य है । इसके कुल १७ सर्गों में से प्रथम ८ सर्ग ही कालिदास ने स्वयं रचे हैं । शेष किसी अन्य कवि के हैं ।

आठवें सर्ग के बाद कालिदास ने यह महाकाव्य अधूरा ही क्यों छोड़ दिया ? इस विषय में एक दन्तकथा बतायी जाती है कि आठवें सर्ग में कालिदास ने शिव–पार्वती के संभोग का उत्तान वर्णन किया, जिससे उन्हें कुष्ठ रोग हो गया, और वे इस महाकाव्य को पूरा नहीं कर सके । संभव है कि तत्कालीन पाठकों एवं टीकाकारों ने देवताओं के संभोग-वर्णन के प्रति अपना तीव्र रोष व्यक्त किया हो, जिसके कारण कालिदास को वह अधूरा छोड़ना पड़ा ।

कुछ विद्वानों के मतानुसार कुमारसंभव में कालिदास ने कुमार कार्तिकेय के जन्म वर्णन का संकल्प किया था और आठवें सर्ग में शिव-पार्वती के एकान्त समागम

से वे यही सूचित भी करना चाहते हैं । इस दृष्टि से उन्होंने आठवें सर्ग में ही अपनी संकल्पपूर्ति पर महाकाव्य समाप्त किया । अलङ्कारशास्त्र के ग्रन्थो में आठवें सर्ग तक के ही उदाहरण भी मिलते हैं ।

इस महाकाव्य में अनेक रमणीय एवं सौन्दर्यस्थलों के अतिरिक्त हिमालय, पार्वती की तपस्या, वसन्तागमन, शिव-पार्वती-विवाह, रति-क्रीडा आदि के विवरण हैं ।

## कुमारसम्भव के प्रमुख टीकाकार

१. मल्लिनाथ । २. कृष्णपति शर्मा । ३. कृष्णमित्राचार्य । ४. गोपालनन्द । ५. गोविन्दराम । ६. चरित्रवर्धन । ७. जिनभद्रसूरि । ८. नरहरि । ६. प्रभाकर । १०. बृहस्पति ११. भरतसेन । १२. भीष्ममिश्र १३. मुनि मतिरत्न । १४. रघुपति । १५. वत्स (या व्यासवत्स) १६. आनन्ददेव । १७. वल्लभदेव । १८. विन्ध्येश्वरी प्रसाद १६. हरिचरणदास २०. नवनीतराम मिश्र । २१. भरत मल्लिक २२. जयसिंह २३. लक्ष्मीवल्लभ । २४. दक्षिणावर्तनाथ । २५. विद्यामाधव २६. नन्दगोपाल । २७. सीताराम । २८. नारायण । २६. हरिदास । ३०. अरुणगिरिनाथ । ३१. गोपालदास । ३२. तर्कवाचस्पति । ३३. सरस्वतीतीर्थ । ३४. रामपारस । ३५. जीवानन्द विद्यासागर और ३६. कुमारसेन ।

## कुमारसम्भव की कथा

प्रस्तुत महाकाव्य के **प्रथम सर्ग** में शिव के निवासस्थान हिमालय का मनोरम वर्णन है । हिमालय का मेना से विवाह एवं पार्वती का जन्म, पार्वती का रूप-चित्रण, नारद द्वारा शिव-पार्वती के विवाह की चर्चा तथा पार्वती द्वारा शिव की आराधना आदि घटनाएँ वर्णित हैं ।

**दूसरे सर्ग** में तारकासुर से पीडित देवगण ब्रह्मा के पास जाते हैं कि शिव के वीर्य से सेनानी का जन्म हो, तो वे तारकासुर का वध कर देवताओं के उत्पीड़न का अन्त कर सकते हैं ।

**तृतीय सर्ग** में इन्द्र के आदेश से कामदेव शिव के आश्रम में जाते हैं और वे चारों ओर वसन्त ऋतु का प्रभाव फैलाते हैं । उमा सखियों के साथ जाती हैं और उसी समय कामदेव अपना बाण शिव पर छोड़ते हैं । शिव की समाधि भंग होती है और उनके मन में चञ्चल विकार दृष्टिगोचर होने से क्रोध उत्पन्न होता है । वे कामदेव को अपनी ओर बाण छोड़ने के लिये उद्यत देखते हैं और तृतीय नेत्र खोल कर उन्हें भस्मसात् कर देते हैं ।

**चतुर्थ सर्ग** में कामदेव की पत्नी रति करुण विलाप करती है । वसन्त उसे सान्त्वना देता है किन्तु वह संतुष्ट नहीं होती । वह वसन्त से चिता सजाने को कह

कर अपने पति का अनुसरण करना ही चाहती है कि उसी समय आकाशवाणी उसे वैसा करने से रोकती है । उसे अदृश्य शक्ति के द्वारा यह वरदान प्राप्त होता है कि पति के साथ उसका पुनर्मिलन होगा ।

**पञ्चम सर्ग** में उमा, शिव की प्राप्ति के लिये तपस्या निमित्त अपनी माता से आज्ञा प्राप्त करती हैं । वह फलोदय पर्यन्त साधना में निरत होना चाहती हैं । माता-पिता के मना करने पर भी स्थिर निश्चय वाली उमा अन्त तक अपने हठ पर अटल रहती हैं और घोर तपस्या में लीन होकर, नाना प्रकार के कष्टों को सहन करती हैं । उनकी साधना पर मुग्ध होकर बटुरूपधारी शिव का आगमन होता है । वे बटु शिव के अवगुणों का वर्णन कर उमा का मन उनकी ओर से हटाने का प्रयास करते हैं । परन्तु उमा अपने अभीष्ट देव की उद्वेगजनक निन्दा सुनकर भी अपने पथ पर अडिग रहती हैं और उग्रता एवं तीक्ष्णता से बटुक के आरोपों का प्रत्युत्तर देती हैं । पश्चात् प्रसन्न होकर साक्षात् शिव प्रकट होते हैं और उमा को आशीर्वाद देते हैं ।

**छठे सर्ग** में शिव का संदेश लेकर सप्तर्षिगण हिमवान् के पास जाते हैं ।

**सप्तम सर्ग** में शिव-पार्वती के विवाह का वर्णन है । शिव और उनकी बारात को देखने के लिए उत्सुक नारियों की चेष्टाओं का मनोरम वर्णन किया गया है ।

**आठवें सर्ग** में शिव-पार्वती का कामशास्त्रानुसार रतिविलास तथा आमोद-प्रमोद का वर्णन है ।

## कुमारसम्भव का काव्य सौष्ठव

कुमारसम्भव में पार्वती की तपस्या और उसके फलस्वरूप मृत्यु को जीतने वाले पति की प्राप्ति का वर्णन इस प्रकार है –

**इयेष सा कर्तुमबन्ध्यरूपतां समाधिमास्थाय तपोभिरात्मनः ।**
**अवाप्यते वा कथमन्यथा द्वयं तथाविधं प्रेम पतिश्च तादृशः ।।** ५. २ पृ० ११७

कालिदास ने **'तथाविधं'** शब्द के भीतर गम्भीर अर्थ की अभिव्यञ्जना की है । शङ्कर ने पार्वती को अपने मस्तक पर स्थान दिया । अपना अर्धनारीश्वर रूप देकर पत्नी को इतना उच्चस्थान प्रदान करना सत्कार का महान् उत्कर्ष तथा आदर की पराकाष्ठा है । क्योंकि पार्वती की तपस्या का फल था **'तथाविधं प्रेम'** ( अलौकिक कोटि का प्रेम ) और **'तादृशः पतिः'** ( उस प्रकार के मृत्यु को भी जीतने वाले महादेव रूप पति ) । भारतीय समाज में **'गौरी पूजा'** का रहस्य इसी महान् स्वार्थ त्याग के भीतर छिपा हुआ है । तपस्या ने ही गौरी को इतना महत्त्वपूर्ण स्थान दिया ।

इस प्रकार पञ्चम सर्ग में पार्वती की कठोर तपश्चर्या का वर्णन जितना ओजपूर्ण, उदात्त एवं हृदयावर्जक है उतना ही तृतीय सर्ग में भगवान् शङ्कर की समाधि का वर्णन भी है । कालिदास की कविता में शब्दों का चयन अत्यन्त उत्कृष्ट

है – **प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारुता**, ( ५. १ ); **विभावरी यद्यरुणाय कल्पते**, ( ५. ४४ ) आदि में चारुता और विभावरी शब्द का अन्य पर्याय यहाँ भाव की वह गहराई नहीं प्रदान कर सकते हैं । **एवंवादिनि देवर्षौ** ( ६. ८४, पृ० १६१ ) आदि पद्य में कुमारी कन्या की स्वाभाविक लज्जायुक्त प्रवृत्ति का दिग्दर्शन है। **क्रोधं प्रभो संहर संहरेति** ( ३. ७२, पृ० ६३ ) आदि पद्य में संहर शब्द आदेश नहीं किन्तु अनुनय का सूचक है ।

कालिदास के शृङ्गार वर्णन में संयोग एवं विप्रलम्भ का भावपक्ष कुमारसम्भव के इस श्लोक से स्पष्ट है–

**हरस्तु किञ्चित्परिलुप्तधैर्यश्चन्द्रोदयारम्भ इवाम्बुराशिः ।**
**उमामुखे बिम्बफलाधरोष्ठे व्यापारयमास विलोचनानि** ।। ३. ६७ पृ० ६१

कामदेव के बाण से विद्ध होने पर शिव जी के हृदय का धैर्य कुछ कुछ उसी तरह विचलित हो गया जैसे चन्द्रोदय के समय समुद्र का अन्तःस्तल ईषत्तरल हो उठता है । भगवान् शङ्कर ने हृदय में इस तरह की चञ्चलता को लेकर अपने तीनों नेत्रों से बिम्ब के फल के समान ओष्ठों वाले पार्वती के मुख की ओर देखा ।

इस पद्य में कवि ने व्यञ्जनावृत्ति द्वारा शिव के पूर्वानुराग की स्थिति का अत्यन्त सरस वर्णन किया है । श्लोक में 'तु' का प्रयोग 'शिव की तो यह दशा थी' इस भाव की व्यञ्जना कराता है । शिव जी के धैर्य लोप के साथ 'किञ्चित्' शब्द का प्रयोग उनकी जितेन्द्रियता का भी संकेत करता है । यहाँ पर आलङ्कारिकों ने पार्वती के अधर की ओर नेत्र व्यापार के द्वारा 'चुम्बनेच्छा' की व्यञ्जना भी मानी है । समुद्र से उपमा देकर कवि ने शिव जी के ईषद्धैर्यच्युति के भाव की पुष्टि की है ।

कालिदास के प्रकृति वर्णन की कला इस श्लोक के चित्रण से साक्षात् परिलक्षित है । यहाँ वसन्त के आविर्भाव पर प्रकृति में भी शृङ्गार का आविर्भाव हो जाता है –

**मधु द्विरेफः कुसुमैकपात्रे पपौ प्रियां स्वामनुवर्तमानः ।**
**शृङ्गेण च स्पर्शनिमीलिताक्षीं मृगीमकण्डूयत कृष्णसारः** ।। ३. ३६ पृ० ७८

प्रिय सूर्य को विदेश जाते देखकर दक्षिण दिशा निःश्वास छोड़ने लगती है; तो मदमस्त वनस्थलियाँ अपने प्रिय वसन्त से रतिक्रीडा कर अर्धचन्द्राकार पलाश पुष्पों के नखक्षतों को प्रकाशित करती सुशोभित होती है । हस्तिनी सूड़ में कमलपराग से सुगन्धित जल भरकर अपने प्रिय गज को पिलाने लगती है और चक्रवाक आधे खाए बिसतन्तु को अपनी प्रिया को खिलाने लगता है । भौंरा अपनी प्रिया के पीछे पीछे घूमता हुआ एक ही फूल के कटोरे से मधु पान करता है और काला हिरन स्पर्श से आनन्दित बन्द आँखों वाली हिरनी को अपने सींग से खुजलाने लगता है ।

काम के बिना रति जीवित रह ही कैसे सकती है ? स्त्रियाँ तो पति के मार्ग का ही अनुसरण करती हैं । अचेतन पदार्थ भी अपनी क्रिया से इस बात की पुष्टि करते हैं –

**शशिना सह याति कौमुदी सह मेघेन तडित्प्रलीयते ।**
**प्रमदाः पतिवर्त्मगा इति प्रतिपन्नं हि विचेतनैरपि ।।** ४. ३३ पृ० ११०

चन्द्रमा की प्रिया ज्योत्स्ना उसके अस्त होते ही आकाश से ओझल हो जाती है । मेघ के नभोमण्डल से विलीन होने के साथ ही साथ उसकी सहगामिनी बिजली भी अन्तर्हित हो जाती है तो फिर चेतनासम्पन्न रति भला अपने प्रिय का साथ कैसे छोड़ सकती है ?

पञ्चम सर्ग में भगवान् शङ्कर के एकाएक प्रगट हो जाने पर क्रोधित पार्वती की दशा का वर्णन कालिदास ने अपनी उपमा द्वारा इस प्रकार किया हैं –

**तं वीक्ष्य वेपथुमती सरसाङ्गयष्टि–**
**र्निक्षेपणाय पदपुद्धृतमुद्वहन्ती ।**
**मर्गाचलव्यतीकराकुलितेव सिन्धुः**
**शैलाधिराजतनया न ययौ न तस्थौ ।।** ५. ८५ पृ० १५८

भगवान् शङ्कर को एकाएक देशकर कम्पन एवं स्वेद से युक्त अंगयष्टि वाली तथा जाने के लिए आगे पैर उठा कर उद्यत् पार्वती मार्ग में पड़े हुए पर्वत के द्वारा गति रोक लिए जाने के कारण व्याकुल नदी के समान न आगे बढ़ सकीं और न तो ठहर ही सकीं ।

इस ग्रन्थ को वर्तमान स्वरूप प्रदान करने का श्रेय **चौखम्बा संस्कृत सीरीज** एवं इससे सम्बद्ध संस्था **कृष्णदास अकादमी** के संचालकों को है, जो संस्कृत साहित्य की सेवा में सौ से भी अधिक वर्षों से संलग्न हैं । मैं उनका हृदय से आभारी हूँ । मैं अपने पूज्य गुरुवर्य पं० श्रीरतिनाथ झा के आशीर्वाद की नित्य कामना करता हूँ जिन्होंने मुझे इस ग्रन्थ को १६५४ ई० में अत्यन्त स्नेह से पढ़ाया था । अन्त में भगवान् विश्वनाथ से प्रार्थना है कि वे सभी का कल्याण करें ।

**विक्रमसम्वत् २०५४**
**दीपावली, ३०. १०. १६६७**

**विद्वद्वशंवदः**
**डॉ० सुधाकर मालवीयः**
**बी ३१/२१ ए, लंका, वाराणसी**
**( संस्कृत विभाग, कला संकाय**
**काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी )**

*

# कुमारसम्भव की सूक्तियाँ

(१) एको हि दोषो गुणसन्निपाते
निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवाङ्कः । १ . ३

(२) क्षुद्रेऽपि नूनं शरणं प्रपन्ने
ममत्वमुच्चैः शिरसां सतीव । १ . १२

(३) अभ्यर्थनाभङ्गभयेन साधुर्माध्यस्थ्यमिष्टेऽप्यवलम्बतेऽर्थे । १ . ५२

(४) विकारहेतौ सति विक्रियन्ते येषां न चेतांसि त एव धीराः ।। १ . ५६

(५) शाम्येत् प्रत्यपकारेण नोपकारेण दुर्जनः । २ . ४०

(६) विषवृक्षोऽपि संवर्ध्य स्वयं छेत्तुमसाम्प्रतम् ।। २ . ५५

(७) प्रयोजनाऽपेक्षितया प्रभूणां प्रायश्चलं गौरवमाश्रितेषु । ३ . १

(८) प्रायेण सामग्र्यविधौ गुणानां
पराङ्मुखी विश्वसृजः प्रवृत्तिः ।। ३ . २८

(६) आत्मेश्वराणां न हि जातु विघ्नाः
समाधिभेदप्रभवो भवन्ति । ३ . ४०

(१०) न हीश्वरव्याहृतयः कदाचित्
पुष्णन्ति लोके विपरीतमर्थम् । ३ . ६३

(११) स्वजनस्य हि दुःखमग्रतो विवृतद्वारमिवोपजायते ।। ४ . २६

(१२) शशिना सह याति कौमुदी,
सह मेघेन तडित्प्रलीयते । ४. ३३

(१३) प्रमदाः पतिवर्त्मगा इति प्रतिपन्नं हि विचेतनैरपि ।। ४ . ३३

(१४) रविपीतजला तपात्यये पुनरोधेन हि युज्यते नदी । ४ . ४४

(१५) प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारुता। ५ . १

(१६) क ईप्सिताऽर्थस्थिरनिश्चयं मनः
पयश्च निम्नाभिमुखं प्रतीपयेत् । ५ . ५

(१७) न धर्मवृद्धेषु वयः समीक्ष्यते । ५ . १६

(१८) शरीरमाद्यं खलु धर्मसाधनम् । ५ . ३३

(१६) न रत्नमन्विष्यति मृग्यते हि तत् । ५ . ४५

(२०) मनोरथानामगतिर्न विद्यते । ५ . ६४

(२१) अलोकसामान्यमचिन्त्यहेतुकं
द्विषन्ति मन्दाश्चरितं महात्मनाम् । ५ . ७५

| | | |
|---|---|---|
| (२२) | न कामवृत्तिर्वचनीयमीक्षते । | ५ . ८२ |
| (२३) | न केवलं यो महतोऽपभाषते<br>शृणोति तस्मादपि यः स पापभाक् । | ५ . ८३ |
| (२४) | क्लेशः फलेन हि पुनर्नवतां विधत्ते । | ५ . ८६ |
| (२५) | स्त्रीपुमानित्यनास्थैषा, वृत्तं हि महितं सताम् । | ६ . १२ |
| (२६) | क्रियाणां खलु धर्म्याणां सत्पत्न्यो मूलकारणम् । | ६ . १३ |
| (२७) | प्रायः प्रत्ययमाधत्ते स्वगुणेषूत्तमादरः । | ६ . २० |
| (२८) | विक्रियायै न कल्पन्ते सम्बन्धाः सदनुष्ठिताः । | ६ . २६ |
| (२९) | यदध्यासितमर्हद्भिस्तद्धि तीर्थं प्रचक्षते । | ६ . ५६ |
| (३०) | विनियोगप्रसादा हि किङ्कराः प्रभविष्णुषु । | ६ . ६२ |
| (३१) | अशोच्या हि पितुः कन्या सद्भर्तृप्रतिपादिता । | ६ . ७६ |
| (३२) | प्रायेण गृहिणीनेत्राः कन्यार्थेषु कुटुम्बिनः । | ६ . ८५ |
| (३३) | भवन्त्यव्यभिचारिण्यो भर्तुरिष्टे पतिव्रताः । | ६ . ८६ |
| (३४) | स्त्रीणां प्रियालोकफलो हि वेषः। | ७ . २२ |
| (३५) | कालप्रयुक्ता खलु कार्यविद्भि–<br>र्विज्ञापना भर्तृषु सिद्धिमेति । | ७ . ९३ |
| (३६) | धिङ् महत्त्वमसतां हृताऽन्तरम् । | ८ . ५७ |
| (३७) | विक्रिया न खलु कालदोषजा<br>निर्मलप्रकृतिषु स्थिरोदया । | ८ . ६५ |
| (३८) | स्तोत्रं कस्य न तुष्टये ? | १० . ६ |
| (३९) | कार्येष्ववश्यकार्येषु सिद्धये क्षिप्रकारिता । | १० . २५ |
| (४०) | विपदा परिभूताः किं व्यवस्यन्ति विलम्बितुम् ? | १० . ३५ |
| (४१) | कं नाऽभिनन्दयत्येषा दृष्टा पीयूषवाहिनी ? | १० . ४८ |
| (४२) | रत्नाकरे युज्यत एव रत्नम् । | ११ . ११ |
| (४३) | पुत्रोत्सवे माद्यति का न हर्षात् ? | ११ . १७ |
| (४४) | प्रभुप्रसादो हि मुदे न कस्य ? | १२ . ३२ |
| (४५) | भवन्ति वाचोऽवसरे प्रयुक्ता<br>ध्रुवं फलाविष्टमहोदयाय । | १२ . ४३ |
| (४६) | ध्रुवमभिमते पूर्णे को वा मुदा न हि माद्यति ? | १२ . ३० |
| (४७) | युयुत्सुभिः किं समरे विलम्ब्यते ? | १५ . ४७ |
| (४८) | न कस्य वीर्याय वरस्य सङ्गतिः ? | १५ . ५१ |

*

# विषयानुक्रमणिका

*

॥ श्रीः ॥

# कुमारसम्भवम्

## सान्वयाऽनुवादसञ्जीविन्याख्यव्याख्यासमेतम्

### प्रथमः सर्गः

अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा हिमालयो नाम नगाधिराजः ।
पूर्वापरौ तोयनिधी वगाह्य स्थितः पृथिव्या इव मानदण्डः ॥ १ ॥

❀ सञ्जीवनी ❀

मातापितृभ्यां जगतो नमो वामार्धजानये ।
सद्यो दक्षिणदृक्पातसंकुचद्वामदृष्टये ॥

अन्तरायतिमिरोपशान्तये शान्तपावनमचिन्त्यवैभवम् ।
तन्नरं वपुषि, कुञ्जरं मुखे, मन्महे किमपि तुन्दिलं महः ॥
शरणं करवाणि शर्मदं ते चरणं वाणि ! चराचरोपजीव्यम् ।
करुणामसृणैः कटाक्षपातैः कुरु मामम्ब ! कृतार्थसार्थवाहम् ॥

इहान्वयमुखेनैव सर्वं व्याख्यायते मया ।
नामूलं लिख्यते किञ्चिन्नानपेक्षितमुच्यते ॥
भारती कालिदासस्य दुर्व्याख्याविषमूर्च्छिता ।
एषा सञ्जीविनी व्याख्या तामद्योज्जीवयिष्यति ॥

तत्रभवान् कालिदासः कुमारसम्भवं काव्यं चिकीर्षुः 'आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वापि तन्मुखम्' इति शास्त्रात्काव्यादौ वक्ष्यमाणार्थानुगुणं वस्तु निर्दिशति—

अन्वयः—उत्तरस्यां दिशि देवतात्मा हिमालयः नाम नगाधिराजः (अस्ति । यः) पूर्वापरौ तोयनिधी वगाह्य पृथिव्याः मानदण्डः इव स्थितः ( अस्ति ) ।

**संजीविनी**—अस्तीति । उत्तरस्यां दिशि । अनेनास्य देवभूमित्वं सूच्यते । देवतात्माधिष्ठाता यस्य सः । एतेनास्य वक्ष्यमाणमेनकापरिणयपार्वतीजननादिचेतनव्यवहारयोग्यत्वसिद्धिः । हिमस्यालयः स्थानमिति हिमालयो नाम = हिमालय इति प्रसिद्धः । अधिको राजाधिराजः । 'राजाहःसखिभ्यष्टच्' । न गच्छन्तीति नगा अचलास्तेषामधिराजो नगाधिराजोऽस्ति । कथं-

भूतः। पूर्वापरौ = प्राच्यपश्चिमौ तोयनिधी = समुद्रौ वगाह्य = प्रविश्य। अतएव पृथिव्या भूमेर्मानं = हस्तादिना परिच्छेदः। भावे ल्युट्। तस्य दण्डः। यद्वा मीयतेऽनेनेति मानम्। करणे ल्युट्। स चासौ दण्डश्च स इव स्थितः। आयामपरिच्छेदकदण्ड इव स्थित इत्यर्थः। पूर्वापरसागरावगाहित्वं चास्य हिमालयस्यास्त्येव। उक्तं च ब्रह्माण्डपुराणे—'कैलासो हिमवांश्चैव दक्षिणे वर्षपर्वतौ। पूर्वपश्चिमगावेतावर्णवान्तरुपस्थितौ॥' अत्र हिमाचलस्योभयाब्धिव्याप्तिसाम्यान्मानदण्डत्वेनोत्प्रेक्षणादुत्प्रेक्षालङ्कारः। 'प्रकृतेऽप्रकृतगुणक्रियादिसम्बन्धादप्रकृतत्वेन प्रकृतस्य सम्भावनमुत्प्रेक्षा' इत्यलङ्कारसर्वस्वकारः। अस्मिन्सर्गे प्रायेण वृत्तमुपजातिः। क्वचिदिन्द्रवज्रोपेन्द्रवज्रे च। तल्लक्षणं तु—'स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ गः'। 'उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ'। 'अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ पादौ यदीयावुपजातयस्ताः' इति॥ १॥

❀ सरला ❀

नत्वा सरस्वतीं भक्त्या भानुं च कुलदैवतम्।
कुमारसम्भवस्यास्य भाषाटीकां करोम्यहम्॥

हिन्दी—उत्तर दिशा में देवतात्मा स्वरूप हिमालय नामक पर्वतों के राजा हैं जो पूर्व और पश्चिम के समुद्र में प्रविष्ट होकर पृथ्वी के मानदण्ड ( नापने के लिये दण्ड विशेष जिसे लट्ठा कहा जाता है ) की तरह स्थित हैं।

**विमर्शः**—'देवतात्मा' कहने का अभिप्राय यह है कि वह जड़ नहीं हैं, किन्तु उनमें वक्ष्यमाण मेना-परिणय पार्वतीजननादि योग्य चेतन व्यवहार की योग्यता भी है।

इतः परं षोडशभिः श्लोकैर्हिमाद्रिं वर्णयति। तत्र नगाधिराजत्वं निर्वोढुमाह—

**यं सर्वशैलाः परिकल्प्य वत्सं मेरौ स्थिते दोग्धरि दोहदक्षे।**
**भास्वन्ति रत्नानि महौषधीश्च पृथूपदिष्टां दुदुहुर्धरित्रीम्॥ २॥**

**अन्वयः**—सर्वशैलाः यं वत्सं परिकल्प्य दोहदक्षे मेरौ स्थिते ( सति ) भास्वन्ति रत्नानि महौषधीश्च पृथूपदिष्टां धरित्रीं दुदुहुः।

**संजी०**—यमिति॥ सर्वे च ते शैलाश्च सर्वशैलाः। 'पूर्वकालैकसर्वजरत्पुराणनवकेवलाः समानाधिकरणेन' इति समासः। यं हिमालयं वत्सं परिकल्प्य विधाय दोहदक्षे दोहनसमर्थे मेरौ दोग्धरि स्थिते सति। 'यस्य च भावेन भावलक्षणम्' इति सप्तमी। पृथूपदिष्टां पृथुना वैन्येनोपदिष्टामोदृक्तया प्रदर्शितां धरित्रीम्। गोरूपधरामिति शेषः। 'गौर्भूत्वा तु वसुन्धरा' इति विष्णुपुराणात्। 'अकथितं च' इति कर्मत्वम्। भास्वन्ति च भास्वत्यश्च भास्वन्ति द्युतिमन्ति। ओषधिविशेषणं चैतत्। 'नपुंसकमनपुंसकेन—' इत्यादिना नपुंसकैकशेषः। रत्नानि मणीञ्जातिश्रेष्ठवस्तूनि च। 'रत्नं श्रेष्ठे मणावपि' इति विश्वः। 'जातौ

जातौ यदुत्कृष्टं तद्रत्नमिति कथ्यते' इति यादवः। महौषधीश्च संजीवनी-प्रभृतीश्च क्षीरत्वेन परिणता इति शेषः। 'ताः क्षीरपरिणामिनीः' इति विष्णुपुराणात्। दुदुहुः। 'दुहि याचि—' इत्यादिना द्विकर्मकत्वम्। अत्र प्रयोजकत्वेऽपि शैलानां 'पञ्चभिर्हलैः कर्षति ग्रामं ग्रामणीः' इतिवत्तत्समर्था-चरणात्कर्तृत्वेन व्यपदेशः। दुहेः स्वरितेत्त्वेऽप्यकर्त्रभिप्रायविवक्षायां परस्मै-पदम्। अत्रार्थे प्रमाणम्—गोर्भूमिरचलाः सर्वे कर्तारोऽत्र पयांसि च। ओषध्यश्चैव भास्वन्ति रत्नानि विविधानि च॥ वत्सश्च हिमवानासीद्दोग्धा मेरुर्महागिरिः॥' इति। एतेन वत्सस्य मातुः प्रेमास्पदत्वादस्य सारग्राहित्वं गम्यते। तथा चास्य नगस्य रत्नविशेषभोक्तृत्वान्नगाधिराजत्वं युक्तमिति भावः। अत्र हिमवद्वर्णनस्य प्रकृतत्वात्तद्गतौषधिरत्नानां द्वयानामपि प्रकृत-त्वात्तेषां दोहनक्रियारूपसमानधर्मसम्बन्धादौपम्यस्य गम्यत्वात्केवलप्राकरणि-कविषयस्तुल्ययोगिता नामालङ्कारः। तदुक्तम्—'प्रस्तुतानां तथान्येषां केवलं तुल्यधर्मतः। औपम्यं गम्यते यत्र सा मता तुल्ययोगिता॥' न चात्र रूपक-परिणामाद्यलङ्कारशङ्का कार्या तेषामारोपहेतुत्वात्। हिमहेमाचलादिषु वत्सत्व-दोग्धृत्वादीनामागमसिद्धत्वेनानारोप्यमाणत्वादिति॥ २॥

हिन्दी—पूर्वकाल में सभी पर्वतों ने दोहन कार्य में कुशल सुमेरु को दुहने वाला तथा इन्हीं हिमालय को बछड़ा मानकर पृथुराज की आज्ञा से देदीप्यमान अनेक मरकतादि रत्न तथा जाज्वल्यमान मृतसंजीविनी आदि अनेक जड़ी-बूटियों का गो-रूप धारण करने वाली पृथ्वी से दोहन किया था।

विमर्शः—पृथूपदिष्टां—पूर्वकाल में वेन के पाप के कारण पृथ्वी ने प्रजाओं को अन्न फल औषधि देना बन्द कर दिया, उसके पाप से संत्रस्त हुई प्रजाओं को दुःखी देखकर ऋषियों ने उसे मार डाला और उसके शरीर का मन्थन किया। फलतः उसके पाप अंश से निषाद तथा पुण्यांश से महाराज पृथु उत्पन्न हुए। ऋषियों ने उन्हीं पृथु को पृथ्वी का राजा बनाया। तब भूखी प्रजाओं ने उनसे अपने जीविका की प्रार्थना की। प्रजाओं का कष्ट देखकर महाराज ने पृथ्वी का वध करने के लिए धनुष बाण उठाया फिर तो पृथ्वी गोरूप धारण कर भाग चली। जाती भी कहाँ। अपने को अशरण देख कर भयभीत हो रुक गई और पृथु के कहने से सब कुछ देना स्वीकार कर अपना दोहन करने की प्रार्थना की। फिर पृथु ने प्रजाओं को अपनी-अपनी जाति में श्रेष्ठ लोगों को दुहने वाला तथा बछड़ा बनाकर पृथ्वी को दुह कर अपना-अपना अभीष्ट प्राप्त करने की आज्ञा दी। उसी समय पर्वतों ने सुमेरु को दुहने वाला तथा हिमालय को बछड़ा बना कर रत्नों एवं औषधियों का दोहन किया।

ननु हिमदोषदूषितस्य तस्यात्यन्तमनभिगम्यत्वाच्छिन्नत्रिण इव सर्वमपि सौभाग्यं विफलमित्याशङ्क्याह—

**अनन्तरत्नप्रभवस्य यस्य हिमं न सौभाग्यविलोपि जातम् ।**
**एको हि दोषो गुणसन्निपाते निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवाङ्कः ॥ ३ ॥**

अन्वय :—अनन्तरत्नप्रभवस्य यस्य हिमं सौभाग्यविलोपि न जातम् । हि एकः दोषः गुणसन्निपाते इन्दोः किरणेषु अङ्क इव निमज्जति ।

**संजी०**—अनन्तेति ॥ प्रभवत्यस्मादिति प्रभवः कारणम् । अनन्तानामपरिमितानां रत्नानां श्रेष्ठवस्तूनां प्रभवस्य यस्य हिमाद्रेर्हिमम् । कर्तृ । सुभगस्य भावः सौभाग्यम् । 'हृद्भगसिन्ध्वन्ते पूर्वपदस्य च' इत्युभयपदवृद्धिः । तद्विलुम्पतीति सौभाग्यविलोपि सौन्दर्यविघातकं न जातं नाभूत् । तथा हि । एको दोषो गुणसन्निपात इन्दोः किरणेष्वङ्क इव निमज्जति । अन्तर्लीयत इत्यर्थः । न हि स्वल्पो दोषोऽमितगुणाभिभावक एव किन्तु कश्चिदिन्दुकलङ्कादिवद्गुणैरभिभूयते । अन्यथा सर्वरम्यवस्तुहानिप्रसङ्गादिति भावः । अत्रोपमानुप्राणितोऽर्थान्तरन्यासालङ्कारः । तल्लक्षणं तु—'ज्ञेयः सोऽर्थान्तरन्यासो वस्तु प्रस्तुत्य किञ्चन । तत्साधनसमर्थस्य न्यासो योऽन्यस्य वस्तुनः ॥' इति दण्डी ॥ ३ ॥

हिन्दी—अनन्त रत्नों के उत्पत्तिस्थान उस हिमालय के सौन्दर्य को बर्फ नष्ट करने में समर्थ नहीं हुआ । क्योंकि एक दोष गुणों के समुदाय में इस प्रकार छिप जाता है जिस प्रकार चन्द्रमा की किरणों में उसका कलङ्क छिप जाता है ।

**यश्चाप्सरोविभ्रममण्डनानां सम्पादयित्रीं शिखरैर्बिभर्ति ।**
**बलाहकच्छेदविभक्तरागामकालसन्ध्यामिव धातुमत्ताम् ॥ ४ ॥**

अन्वयः—यः अप्सरोविभ्रममण्डनानां संपादयित्रीं बलाहकच्छेदविभक्तरागाम् अकालसंध्याम् इव शिखरैः बिभर्त्ति ।

**संजी०**—यश्चेति । किञ्चेति चकारार्थः । यो हिमाद्रिरप्सरसां विभ्रममण्डनानि विलासालङ्करणानि ! अथवा विभ्रमो विपरीतन्यासः । 'विभ्रमस्त्वरयाऽकाले भूषास्थानविपर्यये' इति दशरूपकात् । तेन मण्डनानि तेषां सम्पादयित्रीम् । एतद्धातुरागदर्शिन्योऽप्सरसः सन्ध्याभ्रमेण प्रसाधनाय त्वरयन्तीति भावः । तथात्वे भ्रान्तिमदलङ्कारो व्यज्यते । 'कर्तृकर्मणोः कृति' इति कर्मणि षष्ठी । वारीणां वाहका बलाहकाः पृषोदरादित्वात्साधुः । तेषां छेदेषु खण्डेषु विभक्तः संक्रमितो रागो यया ताम् । एतेनाद्रेरभ्रङ्कषत्वं गम्यते । इदं विशेषणद्वयं सन्ध्यायामपि योज्यम् । धातवः सिन्दूरगैरिकाद्योऽस्य सन्तीति धातुमान् । नित्ययोगे मतुप् । तस्य भावो धातुमत्ता ताम् । धातुयोगित्वमिति सम्बन्धोऽपि वाच्यार्थः । 'समासकृत्तद्धितेषु सम्बन्धाभिधानं भावप्रत्ययेन' इति वचनात् । लक्षणया नित्यानुषङ्गिकधातुमित्यर्थः । अकालसन्ध्यामिवानियत-

कालप्राप्तसन्ध्यामिव शिखरैर्बिभर्ति धत्ते। अत्र सन्ध्याशब्दस्य जातिवाचित्वा-ज्जात्युत्प्रेक्षा ॥ ४ ॥

**हिन्दी**—जो हिमालय अपने शिखरों में अप्सराओं के विलास के लिए आभूषणों का संपादन करने वाली तथा मेघ के टुकड़ों में अपना रंग संक्रमण करने वाली धातु-मत्ता को मानो असमय में प्राप्त सन्ध्या की तरह धारण करता है।

**विमर्शः**—अकालसन्ध्यामिव यद्यपि सन्ध्या नहीं हुई है फिर भी बादल के खण्डों में गैरिकादि की आभा से संध्या हुई समझकर अप्सरायें आतुर होकर त्वरावश प्रसाधन के लिए सिन्दूर गैरिकादि धातुओं का ही अपने विलासोपयुक्त मण्डन कार्य में उपयोग करती हैं जिसे हिमालय ने धारण किया है।

**आमेखलं सञ्चरतां घनानां छायामधः सानुगतां निषेव्य।**
**उद्वेजिता वृष्टिभिराश्रयन्ते शृङ्गाणि यस्यातपवन्ति सिद्धाः ॥ ५ ॥**

अन्वयः—सिद्धा आमेखलं सञ्चरतां घनानाम् अधः सानुगतां छायां निषेव्य वृष्टिभिः उद्वेजिता ( सन्तः ) यस्य आतपवन्ति शृङ्गाणि आश्रयन्ते।

**संजी०**—आमेखलमिति ॥ सिद्धा अणिमादिसिद्धा देवयोनिविशेषाश्च। 'पिशाचो गुह्यकः सिद्धो भूतोऽमी देवयोनयः' इत्यमरः। आ मेखलाभ्य आमेखलं नितम्बपर्यन्तम्। 'मेखला खण्डबन्धे स्यात्काञ्चीशैलनितम्बयोः' इति विश्वः। 'आङ् मर्यादाभिविध्योः' इत्यव्ययीभावः। सञ्चरतां घनानां मेघाना-मधः सानूनि मेघमण्डलादधस्तटानि गतां प्राप्ताम्। 'द्वितीया श्रितातीतपतित-गतात्यस्तप्राप्तापन्नैः' इति समासः। छायामनातपम्। 'छाया सूर्यप्रिया कान्तिः प्रतिबिम्बमनातपः'। इत्यमरः। निषेव्य। वृष्टिभिरुद्वेजिताः = क्लेशिताः सन्तः। 'उद्वेगस्तिमिते क्लेशे भये मन्थरगामिनि' इति शब्दार्णवः। यस्य हिमाद्रेरातपवन्ति सातपानि शृङ्गाण्याश्रयन्ते। आश्रित्य स्थिता इत्यर्थः। अतिमेघमण्डलमस्यौन्नत्यमिति भावः।

**हिन्दी**—हिमालय के ऊपरी भाग पर निवास करने वाले सिद्ध लोग जिस हिमालय के मध्य भाग में संचरण करने वाले मेघों की छाया का सेवन कर, वृष्टि होने पर उद्विग्न होकर पुनः धूप वाले उससे ऊपर के शिखरों पर चले जाते हैं।

**विमर्शः**—'आतपवन्ति शृङ्गाणि'—इस श्लोक से कवि ने यह सूचित किया है कि हिमालय के शिखर अत्यन्त उच्च हैं, जहाँ वृष्टि नीचे होने पर भी ऊपर घाम ही घाम है। सिद्धाः कहने का भाव यह है कि जिन्हें अणिमादि सिद्धियाँ प्राप्त हैं तथा जो विशेष-विशेष देवयोनियाँ है वही उन शिखरों पर निवास कर सकती हैं। सामान्यजन नहीं।

**पदं तुषारस्रुतिधौतरक्तं यस्मिन्नदृष्ट्वापि हतद्विपानाम्।**
**विदन्ति मार्गं नखरन्ध्रमुक्तैर्मुक्ताफलैः केसरिणां किराताः ॥ ६ ॥**

अन्वयः—यस्मिन् किराताः तुषारस्रुतिधौतरक्तम् हतद्विपानां केसरिणां पदम् अदृष्ट्वा अपि नखरन्ध्रमुक्तैः मुक्ताफलैः मार्गं विदन्ति ।

**संजी०**—पदमिति ॥ यस्मिन्नद्रौ किरातास्तुषारस्रुतिभिर्हिमनिस्यन्दैर्धौतं क्षालितं रक्तं शोणितं यस्य तत्तथोक्तम् अतो दुर्ग्रहमिति भावः । हता द्विपा गजा यैस्तेषां हतद्विपानां केसरिणां सिंहानां पदं पादप्रक्षेपस्थानमदृष्ट्वापि नखरन्ध्रैर्नखद्रोणिभिर्मुक्तैर्मुक्ताफलैर्मार्गं विदन्ति जानन्ति । अत्र व्याधाः सिंहघातिनो गजेन्द्राश्च मुक्ताकरा इति भावः । 'करीन्द्रजीमूतवराहशङ्खमत्स्याहिशुक्त्युद्भववेणुजानि । मुक्ताफलानि प्रथितानि लोके तेषां तु शुक्त्युद्भवमेव भूरि' ॥ ६ ॥

**हिन्दी**—जिस हिमालय पर किरात लोग पिघले हुए बर्फों से खून के धो दिये जाने के कारण हाथी के मारनेवाले सिंहों के पैर का निशान न पाकर भी मारते समय केवल उनके नाखून के छेदों से गिरे हुए गजमुक्ताओं को देखकर उनके गतागत मार्ग को जान लेते हैं ।

**विमर्शः**—यहाँ कवि ने देखा है कि हिमालय पर सिंह को मारने वाले व्याध है और सिंह द्वारा मारे जाने वाले हाथियों में गजमुक्ता होता है ।

**न्यस्ताक्षरा धातुरसेन यत्र भूर्जत्वचः कुञ्जरबिन्दुशोणाः ।**
**व्रजन्ति विद्याधरसुन्दरीणामनङ्गलेखक्रिययोपयोगम् ॥ ७ ॥**

अन्वयः—यत्र धातुरसेन न्यस्ताक्षराः कुञ्जरबिन्दुशोणाः भूर्जत्वचः विद्याधरसुन्दरीणाम् अनङ्गलेखक्रियया उपयोगं व्रजन्ति ।

**संजी०**—न्यस्ताक्षरा इति ॥ यत्र हिमाद्रौ धातुरसेन सिन्दूरादिद्रवेण **'शृङ्गारादौ विषे वीर्ये गुणे रागे द्रवे रसः'** इत्यमरः । न्यस्ताक्षरा लिखितवर्णा अत एव कुञ्जरस्य ये बिन्दवः काये वयोविशेषभाविनः पद्मकाख्याः । 'पद्मकं बिन्दुजालकम्' इत्यमरः । त इव शोणा रक्तवर्णाः । लिखितभागेष्विति शेषः । भूर्जत्वचो भूर्जपत्रवल्कलानि । 'भूर्जपत्रो भुजो भूर्जो मृदुत्वक्चर्मिका अपि' इति यादवः । विद्याधरसुन्दरीणाम् । लिख्यन्ते येषु ते लेखाः पत्रिकाः । अनङ्गस्य लेखास्तेषां क्रियया कामव्यञ्जकलेखकरणेनेत्यर्थः । उपयोगमुपकारं व्रजन्ति । दिव्याङ्गनाविहारयोग्योऽयं शैल इति भावः ॥ ७ ॥

**हिन्दी**—सिन्दूरादि रक्तवर्णों के रस से अङ्कित है अक्षर जिस पर ऐसे तथा गजबिन्दु के समान लाल वर्ण वाले भोजपत्र जहाँ विद्याधर-दम्पतियों के परस्पर प्रेमप्रपञ्च लिखे जाने वाले पत्र के काम में आते हैं ।

**विमर्शः**—इससे सूचित होता है कि दिव्याङ्गनाओं के विहार के योग्य यह पर्वत है।

**यः पूरयन्कीचकरन्ध्रभागान्दरीमुखोत्थेन समीरणेन।**
**उद्गास्यतामिच्छति किंनराणां तानप्रदायित्वमिवोपगन्तुम् ॥ ८ ॥**

अन्वयः—यः दरीमुखोत्थेन समीरणेन कीचकरन्ध्रभागान् पूरयन् उद्गास्यतां किन्नराणां तानप्रदायित्वं उपगन्तुम् इच्छति इव।

**संजी०**—य इति ॥ यो हिमाद्रिः दरी गुहा सेव मुखं तस्मादुत्थेनोत्पन्नेन। 'आतश्चोपसर्गे' इति कप्रत्ययः। समीरणेन वायुना कीचका वेणुविशेषाः। 'वेणवः कीचकास्ते स्युर्ये स्वनन्त्यनिलोद्धताः' इत्यमरः। तेषां रन्ध्रभागाञ्छिद्र-प्रदेशान्पूरयन्धमयन्। वांशिकोऽपि वंशरन्ध्राणि मुखमारुतेन पूरयतीति प्रसिद्धिः। उद्गास्यतां देवयोनित्वादुच्चैर्गान्धारग्रामेण गानं करिष्यताम्। उक्तं च नादेन—'षड्जमध्यमनामानौ ग्रामौ गायन्ति मानवाः। न तु गान्धार-नामानं स लभ्यो देवयोनिभिः ॥' इति किन्नराणां देवगायकानां तानप्रदायित्वम्। तानो नाम स्वरान्तरप्रवर्तको रागस्थितिप्रवृत्त्यादिहेतुरंशापरनामा वंशवाद्य-साध्यः प्रधानभूतः स्वरविशेषः 'तानस्त्वंशस्वरो मतः' इत्यभिनवगुप्तः। 'गाता यं यं स्वरं गच्छेत्तं तं वंशेन तानयेत्' इति भरतः। तत्प्रदानशीलत्वं तानप्रदायित्वं वांशिकत्वमुपगन्तुमिच्छतीवेत्युत्प्रेक्षा। सा च दरीमुखोत्थेने-त्येकदेशविवर्तिरूपकोज्जीविता। मुखसाध्यत्वात्तानप्रदायित्वस्य। यत्रावयव-रूपणादवयविरूपणं गम्यते तदेकदेशविवर्ति रूपकम्। गम्यते चात्रावयविनः पुंसो रूपणं यच्छब्दनिर्दिष्टे हिमाद्रावित्यलं बहुना ॥ ८ ॥

**हिन्दी**—यह हिमालय अपनी गुहा में उठे हुए वायु के द्वारा वेणु के छिद्रों को भरता हुआ मानो गान करने वाले देवगायकों के गाने का तान प्रदान करने की इच्छा करता है।

**विमर्शः**—जैसे कोई गाने वालों का सुर कोई मुख की हवा को बाँसुरी में भर कर भरता है, उसी प्रकार दरीमुख से उठे हुए ये पवन वेणु के रन्ध्रभाग को भर कर तान भरने की इच्छा रखते हैं।

**कपोलकण्डूः करिभिर्विनेतुं विघट्टितानां सरलद्रुमाणाम्।**
**यत्र स्नुतक्षीरतया प्रसूतः सानूनि गन्धः सुरभीकरोति ॥ ९ ॥**

अन्वयः—यत्र करिभिः कपोलकण्डूः विनेतुं विघट्टितानां सरलद्रुमाणां स्नुतक्षीरतया प्रसूतो गन्धः सानूनि सुरभिः करोति।

**संजी०**—कपोलेति ॥ यत्र हिमाद्रौ करिभिर्गजैः। कपोलगण्डूर्गण्डस्थलकण्डूर्विनेतुमपनेतुं विघट्टितानां घर्षितानां सरलद्रुमाणां सम्बन्धि स्नुतानि करिकपोलघर्षणात्क्षरितानि क्षीराणि येषां तेषां भावस्तत्ता तया हेतुना प्रसूत उत्पन्नो गन्धः सानूनि सुरभीकरोति। एतेनास्य गजाकरत्वं गम्यते, तथा च गजायुर्वेदे—हिमवद्विन्ध्यमलया गजानां प्रभवा नगाः'। इति ॥ ९ ॥

**हिन्दी**—इस पर्वत पर हाथियों के द्वारा अपने गण्डस्थल की खुजली मिटाने के लिये रगड़े गये देवदारु के वृक्षों से चूते हुए दूध की सुगन्धि इसके सारे शिखरों को सुगन्ध से युक्त कर देती है।

**विमर्शः**—उपर्युक्त पद्य से सूचित होता है कि हिमालय गजों का आकर है।

**वनेचराणां वनितासखानां दरीगृहोत्सङ्गनिषक्तभासः।**
**भवन्ति यत्रौषधयो रजन्यामतैलपूराः सुरतप्रदीपाः ॥ १० ॥**

अन्वयः—यत्र रजन्यां दरीगृहोत्सङ्गनिषक्तभासः ओषधयः वनितासखानां वनेचराणां अतैलपूराः सुरतप्रदीपाः भवन्ति।

**संजी०**—वनेचराणामिति ॥ यत्र हिमाद्रौ रजन्यां दर्यः कन्दरा एव गृहास्तेषामुत्सङ्गेष्वभ्यन्तरेषु निषक्ताः संक्रान्ता भासो यासां ता ओषधयस्तृणज्योतींषि। 'अग्नावोषधीषु च तेजो निधाय रविरस्तं याति' इत्यागमः। वनितानां सखायो वनितासखाः। 'राजाहःसखिभ्यष्टच्'। तेषाम्। रममाणानामित्यर्थः। वने चरन्तीति वनेचराः किराताः। 'चरेष्टः' इति टप्रत्ययः। 'तत्पुरुषे कृति बहुलम्' इत्यलुक्। तेषां वनेचराणाम्। अतैलपूराः। अनपेक्षिततैलसेका इत्यर्थः। सुरतकर्मणि प्रदीपा भवन्ति। अत्रौषधीष्वारोप्यमाणस्य प्रदीपत्वस्य प्रकृतसुरतोपयोगित्वात्परिणामालङ्कारः। तदुक्तम्—'आरोप्यमाणस्य प्रकृतोपयोगित्वे परिणामः' इति। तथा प्रदीपकारणतैलपूरणनिषेधादकारणकार्योत्पत्तिर्लक्षणा विभावना चेत्युभयोः संसृष्टिः ॥ १० ॥

**हिन्दी**—जिस हिमालय पर्वत पर रात्रि के समय उसके गुफा रूपी घर में प्रकाशित होने वाली औषधियाँ वनेचर-मिथुनों के सुरत के समय बिना तेल के जलने वाले दीपक का काम करती हैं।

**उद्वेजयत्यङ्गुलिपार्ष्णिभागान्मार्गे शिलीभूतहिमेऽपि यत्र।**
**न दुर्वहश्रोणिपयोधरार्ता भिन्दन्ति मन्दां गतिमश्वमुख्यः ॥ ११ ॥**

**अन्वयः**—यत्र शिलीभूतहिमे अङ्गुलिपार्ष्णिभागान् उद्वेजयति अपि मार्गे श्रोणिपयोधरार्ताः अश्वमुख्यः मन्दां गतिं न भिन्दन्ति।

**संजी०**—उद्वेजयतीति ॥ यत्र हिमाद्रौ । शिलीभूतं घनीभूतं हिमं यत्र तस्मिन् । अत एवाङ्गुलीनां पार्ष्णीनां च भागाग्रप्रदेशानुद्वेजयत्यतिक्लेशयत्यपि मार्गे । श्रोणयश्च पयोधराश्च श्रोणिपयोधरम् । दुर्वहेण दुर्धरेण श्रोणिपयोधरेणार्ताः पीडिताः । आङ्पूर्वादृच्छतेः क्तः । 'उपसर्गादृति धातौ' इति वृद्धिः । अश्वानां मुखानीव मुखानि यासां ता अश्वमुख्यः किंनरस्त्रियः । उष्ट्रमुखवत्समासः । 'स्यात्किनरः किंपुरुषस्तुरंगवदनो मयुः' ॥ इत्यमरः । मन्दां मन्थरां गतिं न भिन्दन्ति । न त्यजन्तीत्यर्थः । पादपीडाकरेऽप्यतिभारभङ्गुरशरीरतया न शीघ्रं गन्तुं शक्नुवन्ति इति ॥ ११ ॥

हिन्दी—जिस हिमालय पर जमे हुए बड़े-बड़े चट्टानों के रूप में परिणत बर्फ पर अपने पैर रखने से अङ्गुलियों एवं एड़ियों के शीत युक्त होने पर भी अपने नितम्ब और पयोधर के भार के कारण आर्त्त किन्नरियाँ अपनी स्वाभाविक मन्द गति का त्याग नहीं करती ।

**दिवाकराद्रक्षति यो गुहासु लीनं दिवाभीतमिवान्धकारम् ।**
**क्षुद्रेऽपि नूनं शरणं प्रपन्ने ममत्वमुच्चैः शिरसां सतीव ॥ १२ ॥**

अन्वयः—यः दिवाभीतम् इव गुहासु लीनं अन्धकारं दिवाकरात् रक्षति । उच्चैःशिरसां शरणं प्रपन्ने क्षुद्रेऽपि सति (सज्जन इव) नूनं ममत्वम् ।

**संजी०**—दिवाकरादिति ॥ यो हिमाद्रिर्दिवा दिवसे भीतं भयाविष्टमिव । उलूकमिवेति च ध्वनिः । गुहासु लीनमन्धकारं ध्वान्तम् । दिवा दिनं करोतीति दिवाकरस्तस्माद्दिवाकरात् । 'दिवाविभानिशाप्रभाभास्करे-'त्यादिना टप्रत्ययः । 'भीत्रार्थानां भयहेतुः' इत्यपादानत्वात्पञ्चमी । रक्षति त्रायते । ननु क्षुद्रसंरक्षणमनर्हमित्याशङ्क्याह—क्षुद्र इति । उच्चैःशिरसामुन्नतानां शरणं प्रपन्ने शरणागते क्षुद्रे नीचेऽपि सति सज्जन इव नूनं ममत्वं ममायमित्यभिमानः । अस्तीति शेषः । ममशब्दात्त्वप्रत्ययः । अर्थान्तरन्यासोऽलङ्कारः ॥ १२ ॥

हिन्दी—जो हिमालय में दिन के कारण भयभीत हुए अतएव अपनी गुहा में छिपे हुए अन्धकार की सूर्य से सदैव रक्षा करता है । क्योंकि बड़े लोग अपने शरण में आये हुए तुच्छ जनों पर भी सज्जनोचित ममता रखते हैं ।

**लाङ्गूलविक्षेपविसर्पिशोभैरितस्ततश्चन्द्र मरीचिगौरैः ।**
**यस्यार्थयुक्तं गिरिराजशब्दं कुर्वन्ति बालव्यजनैश्चमर्यः ॥ १३ ॥**

अन्वयः—( यत्र ) चमर्यः इतस्ततः लाङ्गूलविक्षेपविसर्पिशोभैः चन्द्रमरीचिगौरैः बालव्यजनैः यस्य गिरिराजशब्दं अर्थवन्तं कुर्वन्ति ।

**संजी०**—लाङ्गूलेति ॥ चमर्यो मृगीविशेषा इतस्ततो लाङ्गूलानि वालधयः । 'पुच्छोऽस्त्री लोमलाङ्गूले वालहस्तश्च वालधिः' इत्यमरः । तेषां विक्षेपै-

विधूननैर्विसर्पिण्यो विसृमराः शोभाः कान्तयो येषां तैश्चन्द्रमरीचिभिरिव गौरैः शुभ्रैः । 'गौरः करीरे सिद्धार्थे शुक्ले पीतेऽरुणेऽपि च' इति यादवः । 'उपमानानि सामान्यवचनैः' इति समासः । बालव्यजनैश्चामरैर्यस्य हिमाद्रेर्गिरिराजशब्दं गिरिराज इति संज्ञामर्थयुक्तमभिधेयवन्तं कुर्वन्ति । राजानो हि छत्रचामरादिचिह्निता इति भावः ॥ १३ ॥

हिन्दी —जिस पर्वत पर चमरी नामक हरिणियाँ चन्द्रकिरणों के समान धवल बालव्यजन जैसे शोभित होते हुए अपने लाङ्गूल को इधर उधर डुला कर उसके गिरिराज शब्द को अन्वर्थ कर रही हैं) क्योंकि राजा लोग छत्र चामर से युक्त होते हैं ।

**यत्रांशुकाक्षेपविलज्जितानां यदृच्छया किंपुरुषाङ्गनानाम् ।**
**दरीगृहद्वारविलम्बिबिम्बास्तिरस्करिण्यो जलदा भवन्ति ॥ १४ ॥**

अन्वयः—यत्र अंशुकाक्षेपविलज्जितानां किंपुरुषाङ्गनानां यदृच्छया गृहद्वारविलम्बिबिम्बाः जलदाः तिरस्करिण्यो भवन्ति ।

**संजी०**—यत्रेति ॥ यत्र हिमाद्रौ । अंशुकाक्षेपेण वस्त्रापहरणेन विलज्जितानां किंपुरुषाङ्गनानां किंनरस्त्रीणां यदृच्छया दैवगत्या दरीगृहद्वारेषु विलम्बिबिम्बा लम्बमानमण्डला जलदास्तिरस्करिण्यो जवनिका भवन्ति । 'प्रतिसीरा जवनिका स्यात्तिरस्करिणी च सा' । इत्यमरः । 'तिरसोऽन्यतरस्याम्' इति सत्वम् । अत्र जलदेष्वारोप्यमाणस्य तिरस्करिणीत्यस्य प्रकृतोपयोगित्वात्परिणामलङ्कारः ॥ १४ ॥

हिन्दी—जिस हिमालय पर्वत पर (सुरत के समय प्रियतमकृत) वस्त्रापहार से लज्जित हुई किन्नरस्त्रियों का, यदृच्छा से आये हुए (सुरत भवन रूपी) गुहा के द्वार पर लटकते हुए मेघमण्डल जवनिका का काम करते हैं ।

**भागीरथीनिर्झरसीकराणां वोढा मुहुः कम्पितदेवदारुः ।**
**यद्वायुरन्विष्टमृगैः किरातैरासेव्यते भिन्नशिखण्डिबर्हः ॥ १५ ॥**

अन्वयः—भागीरथीनिर्झरसीकराणां वोढा मुहुः कम्पितदेवदारुः भिन्नशिखण्डिबर्हः यद्वायुः अन्विष्टमृगैः किरातैः आसेव्यते ।

**संजी०**—भागीरथीति । भागीरथीनिर्झरसीकराणां गङ्गाप्रवाहपाथःकणानाम् । कर्मणि षष्ठी । वोढा प्रापकः । वहेस्तृच् । मुहुः पुनः पुनः सद्यो वा । 'पौनःपुन्ये भृशार्थे च सद्यो वा स्यान्मुहुः पदम्' इति वैजयन्ती । कम्पिता देवदारवो येन स तथोक्तः । भिन्नानि विश्लेषितानि शिखण्डिनां बर्हाणि गतिलाघवार्थं किरातकटिबद्धानि येन स तथोक्तः । क्रमाद्विशेषणत्रयेण शैत्यसौरभ्य-

मान्द्यान्युक्तानि । यस्य हिमाद्रेर्वायुः । अन्विष्टमृगैर्मार्गितमृगैः । श्रान्तैरिति भावः । 'अन्विष्टं मार्गितं मृगितम्' इत्यमरः । किरातैरासेव्यते ॥ १५ ॥

हिन्दी—जहाँ गङ्गा के झरनों के जल-बिन्दुओं को धारण करने वाला, बारम्बार देवदारु के वृक्षों को कँपाने वाला तथा मोरपङ्खों को विकसित करने वाला वायु मृगों के अन्वेषण से थके हुए किरातों के द्वारा सेवन किया जाता है ।

विमर्शः—यहाँ पर 'भागीरथीनिर्झरसीकराणां से वायु का शैत्य 'मुहुः कम्पित-देवदारुः' से सौरभ्य तथा 'भिन्नशिखण्डबर्हः' से उस वायु का मन्दत्व सूचित होता है ।

**सप्तर्षिहस्तावचितावशेषाण्यधो विवस्वान्परिवर्तमानः ।**
**पद्मानि यस्याग्रसरोरुहाणि प्रबोधयत्यूर्ध्वमुखैर्मयूखैः ॥ १६ ॥**

**अन्वयः**—सप्तर्षिहस्तावचितावशेषाणि पद्मानि अधःपरिवर्त्तमानः विवस्वान् ऊर्ध्वमुखैः मयूखैः प्रबोधयति ।

**संजी०**—सप्तर्षीति ॥ सप्त च ते ऋषयश्च सप्तर्षयः । 'दिक्संख्ये संज्ञायाम्' इति समासः । तेषां हस्तैरवचितेभ्यो लूनेभ्योऽवशेषाण्यवशिष्टानि । 'शेषोऽप्रधानसन्तापे त्रिष्वन्यत्रोपयुज्यते' इति केशवः । कर्मण्यप्रत्ययः । अनेन पद्मानां साफल्यं सूचितम् । यस्य हिमाद्रेः रोहन्तीति रुहाणि । 'इगुपधज्ञाप्रीकिरः कः' इति कप्रत्ययः । अग्र उपरि यानि सरांसि तेषु रुहाणि पद्मान्यधः-परिवर्तमानो भ्रमन्विवस्वान्सूर्य ऊर्ध्वमुखैर्मयूखैः प्रबोधयति विकासयति । न कदाचिदधोमुखैः । अतिमार्तण्डमण्डलत्वादग्रभूमेरिति भावः । सप्तर्षिमण्डलं ध्रुवादप्यूर्ध्वमिति ज्यौतिषिकाः । अतस्तेषामग्रसरोरुहमार्गितत्वं युक्तम् ॥१६॥

**हिन्दी**—सप्तर्षियों के द्वारा तोड़ लिए जाने पर भी जहाँ के सरोवरों में बचे हुए कमलों को उनके नीचे संचरण करने वाला सूर्य अपने ऊपर की ओर जाने वाली किरणों से विकसित करता है ।

**विमर्शः**—सप्तर्षि-मण्डल ध्रुव से भी ऊपर है ऐसा ज्योतिषियों का कहना है । इसलिए इस श्लोक के द्वारा वहाँ के तालाबों में रहने वाले कमल सूर्य के ऊपरी किरणों से खिलते हैं ।

**यज्ञाङ्गयोनित्वमवेक्ष्य यस्य सारं धरित्रीधरणक्षमं च ।**
**प्रजापतिः कल्पितयज्ञभागं शैलाधिपत्यं स्वयमन्वतिष्ठत् ॥ १७ ॥**

**अन्वयः**—यस्य यज्ञाङ्गयोनित्वं धरित्रीधरणक्षमं सारं च अवेक्ष्य प्रजापतिः स्वयं कल्पितयज्ञभागं शैलाधिपत्यम् अन्वतिष्ठत् ।

**संजी०**—यज्ञाङ्गेति ॥ यस्य हिमाद्रेर्यज्ञाङ्गानां यज्ञसाधनानां सोमलतादीनां योनिः प्रभवस्तस्य भावस्तत्त्वम्। 'यज्ञाङ्गार्थं मया सृष्टो हिमवानचलेश्वरः' इति विष्णुपुराणात्। धरित्रीधरणक्षमं भूभारधरणयोग्यं सारं बलं च। 'सारो बले स्थिरांशे च' इत्यमरः। अवेक्ष्य ज्ञात्वा प्रजापतिः स्वयमेव कल्पितो यज्ञभागो यस्मिंस्तत्तथोक्तम्। 'सोमस्य राज्ञः कुरङ्ग इन्दोः शृङ्गी समुद्रस्य शिशुमारो हिमवतो हस्ती' इति श्रुतेरिति भावः। शैलानामाधिपत्यमधिपतित्वम्। 'पत्यन्तपुरोहितादिभ्यो यक्' इति यक्प्रत्ययः। अन्वतिष्ठत्। ददाति स्मेत्यर्थः। उक्तं च ब्रह्माण्डपुराणे 'शैलानां हिमवन्तं च नदीनां चैव सागरम्। गन्धर्वाणामधिपतिं चक्रं चित्ररथं विधिः' ॥ इति ॥ १७ ॥

हिन्दी—जिस हिमालय के यज्ञीय द्रव्यों की उत्पत्ति की कारणता तथा पृथ्वी धारण की योग्यता देख कर स्वयं ब्रह्मदेव ने उसे यज्ञभाग का भागी बना कर पर्वतों का स्वामित्व प्रदान किया।

**स मानसीं मेरुसखः पितॄणां कन्यां कुलस्य स्थितये स्थितिज्ञः।**
**मेनां मुनीनामपि माननीयामात्मानुरूपां विधिनोपयेमे ॥ १८ ॥**

**अन्वयः**—मेरुसखः स्थितिज्ञः स पितॄणां मानसीं मुनीनामपि माननीयां आत्मानुरूपां मेनां कुलस्य स्थितये विधिना उपयेमे।

**संजी०**—स इति ॥ मेरोः सखा मेरुसखः। बन्धुसम्पन्न इति भावः। स्थितिज्ञो मर्यादाभिज्ञः। अनेन श्रुतसम्पत्तिः सूच्यते। स हिमवान्पितॄणां मानसीं मनःसङ्कल्पजन्यां मुनीनामपि माननीयाम्। योगिब्रह्मवादिभ्यां पूज्यामित्यर्थः। उक्तं च विष्णुपुराणे—'तेभ्यः शुभास्पदं जज्ञे मेनका हरिणी तथा। ते उभे ब्रह्मवादिन्यौ योगिन्यौ चाप्युभे द्विज ॥' इति। आत्मानुरूपां कुलशीलसौन्दर्यादिभिः सदृशीं मेनां मेनकादेवीति नामवतीं कन्यां कुलस्य स्थितये प्रतिष्ठायै विधिना यथाशास्त्रेणोपयेमे परिणीतवान्। 'उपाद्यमः स्वकरणे' इत्यात्मनेपदम्। 'तेषां तु मानसी कन्या मेना नाम महागिरेः। पत्नी हिमवतो यस्याः पुत्रो मैनाक उच्यते ॥' इति ब्रह्माण्डपुराणात् ॥ १८ ॥

हिन्दी—मेरुपर्वत के मित्र, अपनी मर्यादा का ध्यान रखने वाले जिस हिमालय पर्वत ने पितरों की मानसी कन्या मुनिगणों की भी माननीया तथा कुल शील सौन्दर्य से अपने सर्वथा अनुरूप मेना नाम की कन्या के साथ कुल की प्रतिष्ठा के लिए शास्त्रविधि से विवाह किया।

**कालक्रमेणाथ तयोः प्रवृत्ते स्वरूपयोग्ये सुरतप्रसङ्गे।**
**मनोरमं यौवनमुद्वहन्त्या गर्भोऽभवद् भूधरराजपत्न्याः ॥ १९ ॥**

अन्वयः—अथ कालक्रमेण तयोः स्वरूपयोग्ये सुरतप्रसङ्गे प्रवृत्ते मनोरमं यौवनम् उद्वहन्त्याः भूधरराजपत्न्या गर्भः अभवत् ।

**संजी०**—कालक्रमेणेति ॥ अथ कालक्रमेण । गच्छता कालेनेत्यर्थः । तयोर्मेनकाहिमवतोः स्वरूपयोग्ये सौन्दर्यानुगुणे । यद्वा रूप्यते निश्चीयतेऽनेनेति रूपं ज्ञानं तद्योग्ये । शास्त्रानुसारिणीत्यर्थः । सुरतप्रसङ्गे सुरतकर्मणि प्रवृत्ते सति मनोरमं यौवनमुद्वहन्त्या भूधरराजपत्न्या मेनकाया गर्भोऽभवत् ॥ १९ ॥

हिन्दी—कुछ दिन बीत जाने पर उन दोनों के योग्य सुरत प्रसङ्ग प्रवृत्त होने पर अत्यन्त मनोहर यौवन धारण करने वाली हिमालय की पत्नी मेना को गर्भ धारण हुआ ।

**असूत सा नागवधूपभोग्यं मैनाकमम्भोनिधिबद्धसख्यम् ।**
**क्रुद्धेऽपि पक्षच्छिदि वृत्रशत्राववेदनाज्ञं कुलिशक्षतानाम् ॥ २० ॥**

अन्वयः—सा नागवधूपभोग्यम् अम्भोनिधिबद्धसख्यं पक्षच्छिदि वृत्रशत्रौ क्रुद्धे अपि कुलिशक्षतानां अवेदनाम् मैनाकम् असूत ।

**संजी०**—असूतेति । सा मेना नागवधूपभोग्यम् । नागकन्यापरिणेतारमित्यर्थः । अम्भोनिधिना बद्धसख्यं समुद्रकृतमैत्रीकम् । सख्यमूलं सूचयति—पक्षच्छिदि पक्षच्छेत्तरि । 'सत्सूद्विषे—' त्यादिना क्विप्प्रत्ययः । वृत्रशत्रौ क्रुद्धे कुपिते सत्यपि कुलिशक्षतानां वज्रप्रहाराणाम् । सम्बन्धसामान्ये षष्ठी । जानातीति ज्ञः । 'इगुपधज्ञा—' इति कप्रत्ययः । वेदनानां ज्ञः । अथवा वेदनां जानातीति वेदनाज्ञः । 'आतोऽनुपसर्गे कः' इति कप्रत्ययः । 'उपपदमतिङ्' इति समासः । स न भवतीत्यवेदनाज्ञस्तम् । कुलिशक्षतवेदनानभिज्ञमित्यर्थः । सापेक्षत्वेऽपि गमकत्वात्समासः । पक्षच्छेदोद्यतशक्रात्त्राणाय शरणागमनममनयोः सख्यमूलमिति भावः । मैनाकं पुत्रमसूत । सर्वपर्वतपक्षच्छेदेऽप्ययमच्छिन्नपक्ष एवेति मैनाकस्योत्कर्षः । तादृक्पुत्रवत्त्वं हिमाद्रेरिति सार्थकं मैनाकस्य वर्णनम् । 'पिता न ज्ञायते यस्या भ्राता यदि न विद्यते । नोपयच्छेत्तु तां कन्यां धर्मलोपभयात्सुधीः ।' इत्यभ्रातृकन्यापरिणयनिषेधात्प्रकृते पार्वतो भ्रातृमत्येवेति सूचनार्थं मैनाकपर्वतमिति तात्पर्यार्थः ॥ २० ॥

हिन्दी—मेना ने नागकन्या से विवाह करने वाले, समुद्र से मैत्री सम्बन्ध स्थापित करने वाले तथा पर्वतों का पङ्ख काटने वाले इन्द्र के क्रुद्ध होने पर भी उनके वज्र प्रहार की वेदना से सर्वथा निर्मुक्त मैनाक पर्वत को पैदा किया ।

**विमर्शः**—असूत इति—यहाँ मैनाक के वर्णन से कवि ने सिद्ध किया है कि मेना का पुत्र बड़ा भाग्यशाली है जिसका पङ्ख इन्द्र भी क्रुद्ध होने पर नहीं काट सके ।

